वेत्ता प्रो विलियम जेम्स ( W James ) ने भी लिखा है, हमारी अनेक दुनिया है। साधारण मनुष्य इन सब दुनियाओका एक दूसरेसे असम्बद्ध तथा अनपेक्षित रूपसे ज्ञान करता है। पूर्ण तत्त्ववेत्ता वही है, जो सम्पूर्ण दुनियाओको एक दूसरेसे सम्बद्ध और अपेक्षित रूपमें जानता है[१]। इसी प्रकारके विचार पेरी[२] ( Perry ), नैयायिक जोसेफ ( Joseph ), एडमण्ड होम्स[3] ( Edmund Holms ) प्रभृति विद्वानोने प्रकट किये है[४]।

**स्याद्वाद और समन्वय दृष्टि**—स्याद्वाद सम्पूर्ण जैनेतर दर्शनोका समन्वय करता है। जैन दर्शनकारो-का कथन है कि सम्पूर्ण दर्शन नयवादमें गर्भित हो जाते है, अतएव सम्पूर्ण दर्शन नयकी अपेक्षासे सत्य है। उदाहरणके लिये, ऋजूसूत्रनयकी अपेक्षा बौद्ध, सग्रहनयकी अपेक्षा वेदान्त, नैगमनयकी अपेक्षा न्याय-वैशेषिक, शब्दनयकी अपेक्षा शब्दब्रह्मवादी, तथा व्यवहारनयकी अपेक्षा चार्वाक दर्शनोको सत्य कहा जा सकता[५] है। ये नयरूप समस्त दर्शन परस्पर विरुद्ध होकर भी समुदित होकर सम्यक्त्व रूप कहे जाते है। जिस प्रकार भिन्न-भिन्न मणियोके एकत्र गूँथे जानेसे सुन्दर माला तैयार हो जाती है, उसी तरह जिस समय भिन्न-भिन्न दर्शन सापेक्ष वृत्ति धारण कर एक होते है, उस समय ये जैन दर्शन कहे जाते है। अतएव जिस प्रकार धन, धान्य आदि वस्तुओके लिये विवाद करनेवाले पुरुषोको कोई साधु पुरुष समझा बुझाकर शात कर देता है, उसी तरह स्याद्वाद परस्पर एक दूसरेके ऊपर आक्रमण करनेवाले दर्शनोको सापेक्ष सत्य मानकर सबका समन्वय करता है। इसीलिये जैन विद्वानोने जिन भगवानके वचनोको 'मिथ्यादर्शनोका समूह' मानकर अमृतका सार बताया है। उपाध्याय यशोविजयजीके शब्दोमें, "सच्चा अनेकातवादी किसी भी दर्शनसे द्वेष नही करता। वह सम्पूर्ण नयरूप दर्शनोको इस प्रकारसे वात्सल्य दृष्टिसे देखता है, जैसे कोई पिता अपने पुत्रोको देखता है। क्योकि अनेकान्तवादीकी न्यूनाधिक बुद्धि नही हो सकती। वास्तवमें सच्चा शास्त्रज्ञ कहे जानेका अधिकारी वही है, जो स्याद्वादका अवलवन लेकर सम्पूर्ण दर्शनोमें समान भाव रखता है। वास्तवमें माध्यस्थभाव ही शास्त्रोका गूढ रहस्य है, यही धर्मवाद है। माध्यस्थ भाव रहनेपर शास्त्रोके एक पदका ज्ञान भी सफल है, अन्यथा करोडो

---

१ The Principles of Psychology, Vol 1, ch 20, Page 291

२ Present Philosophical Tendencies, Chapter on Realism

३ Introduction to Logic, Page 172-3

४ Let us take the antithesis of the swift and the show It would be nonsense to say that every movement is either swift or slow It would be nearer the truth to say that every movement is both swift and slow, swift by comparison with what is slower than itself, slow by comparison with what is swifter than itself                In the Quest of Ideal, Page 21

'स्याद्वादपर एक ऐतिहासिक दृष्टि' तथा 'स्याद्वादका जैनेतर साहित्यमें स्थान' ये दोनो शीर्षक लेखकके विशालभारत, मार्च १९३३ के अकमें प्रकाशित 'जैनदर्शनमें अनेकान्तपद्धतिका विकासक्रम' नामक लेख-के आधारसे लिखे गये है। वह लेख The History and Development of Anekantavada in Jain Philosophy के नामसे पूनासे प्रकाशित होनेवाले Review of Philosophy and Religion, मार्च १९३५ के अकमें अंग्रेजीमें भी प्रकाशित हुआ है।

५. बौद्धानामृजुसूत्रतो मतमभूद्वेदान्तिना सग्रहात्।
साख्याना तत एव नैगमनयाद् यौगश्च वैशेपिक ॥
शब्दब्रह्मविदोऽपि शब्दनयत सर्वैर्नयैर्गुफिता।
जैनी दृष्टिरितीह सारतरता प्रत्यक्षमुद्वीक्ष्यते ॥ अध्यात्मसार, जिनमतिस्तुति।

शास्त्रोके पढ जानेसे भी कोई लाभ नही ।"[१] निस्सन्देह सच्चा स्याद्वादी सहिष्णु होता है, वह राग-द्वेपरूप आत्माके विकारो पर विजय प्राप्त करनेका सतत प्रयत्न करता है । वह दूसरोके सिद्धान्तोको आदरकी दृष्टिसे देखता है, और मध्यस्थ भावसे सम्पूर्ण विरोधोका समन्वय करता है । सिद्धसेन दिवाकरने वेद, साख्य, न्याय-वैशेपिक, बौद्ध आदि दर्शनोपर द्वात्रिंशिकाओकी रचना करके, और हरिभद्रसूरिने षड्दर्शनसमुच्चयमें छह दर्शनोकी निष्पक्ष समालोचना करके इसी उदार वृत्तिका परिचय दिया है। मल्लवादि, हरिभद्रसूरि, रमशेखर, प० आशाधर, उ० यशोविजय आदि अनेक जैन विद्वानोने वैदिक और बौद्ध ग्रन्थोंपर टीकाटिप्पणियाँ लिखकर अपनी गुणग्राहिता, समन्वयवृत्ति और हृदयकी विशालताको स्पष्टरूपसे प्रमाणित किया है[२] ।

वास्तवमें देखा जाय तो सत्य एक है तथा वैदिक, जैन और बौद्ध दर्शनोमें कोई परस्पर विरोध नही । प्रत्येक दार्शनिक भिन्न-भिन्न देश और कालकी परिस्थितिके अनुसार सत्यके केवल अशमात्रको ग्रहण करता है । वैदिक धर्म व्यवहारप्रधान है, बौद्ध धर्मको श्रवणप्रधान, और जैनधर्मको कर्तव्यप्रधान कहा जा सकता है ।[३] एक दर्शन कर्म उपासना और ज्ञानको मोक्षका प्रधान कारण कहता है, दूसरा शील, समाधि और प्रज्ञाको, तथा तीसरा सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्रको मोक्षका प्रधान कारण मानता है, परन्तु ध्येय सबका एक ही है । जिस प्रकार सरल और टेढे मार्गसे जानेवाली भिन्न भिन्न नदियाँ अन्तमें जाकर एक ही समुद्रमें मिलती है, उसी तरह भिन्न-भिन्न रुचियोके कारण उद्भव होनेवाले समस्त दर्शन एक ही पूर्ण सत्यमें समाविष्ट हो जाते है ।[४] षड्दर्शनोको जिनेन्द्रके अग कहकर परमयोगी आनदघनजीने आनन्दघनचौवीसीमें इस भावको निम्न रूपमें व्यक्त किया है—

पट्दरसण जिन अग भणीजे । न्यास षडग जो साधे रे ।
नमिजिनवरना चरण उपासक । षट्दर्शन आराधे रे ॥ १ ॥
जिनसुर पादप पाय वखाणु । साख्यजोग दोय भेदे रे ।
आतम सत्ता विवरण करता । लहो दुग अग अखेदे रे ॥ २ ॥

---

१ यस्य सर्वत्र समता नयेपु तनयेष्विव ।
तस्यानेकान्तवादस्य क्व न्यूनाधिकशेमुषी ॥ ६१ ॥
तेन स्याद्वादमालम्ब्य सर्वदर्शनतुल्यता ।
मोक्षोद्देशाविशेषेण य पश्यति स शास्त्रवित् ॥ ७० ॥
माध्यस्थमेव शास्त्रार्थो येन तच्चारु सिध्यति ।
स एव धर्मवाद स्यादन्यद्बालिशवल्गनम् ॥ ७२ ॥
माध्यस्थसहित ह्येकपदज्ञानमपि प्रमा ।
शास्त्रकोटि वृथैवान्या तथा चोक्त महात्मना ॥ ७३ ॥ अध्यात्मसार ।

२ सुना गया है कि गुजरातमें जैन विद्वानोकी ओरसे ब्राह्मणोके वेदको अपनानेका भी प्रयत्न हुआ था ।

३ श्रोतव्यो सौगतो धर्म कर्तव्यः पुनरार्हत ।
वैदिको व्यवहर्तव्यो ध्यातव्य' परम शिव ॥ हरिभद्र ॥

४ त्रयी साख्य योग पशुपतिमत वैष्णवमिति ।
प्रभिन्ने प्रस्थाने परमिदमत पथ्यमिति च ।
रूचीना वैचित्र्यात् ऋजुकुटिलनानापथजुषा ।
नृणामेको गमयत् त्वमसि पयसामर्णव इव ॥ शिवमहिम्न स्तोत्र ।

भेद अभेद सुगत मीमासक । जिनवर दोय कर भारी रे।
लोकालोक अवलबन भजिये । गुरुगमथी अवधारी रे ।। ३ ।।
लोकायतिक कूख जिनवरनी । अशविचार जो कीजे ।
तत्त्वविचार सुधारस धारा । गुरुगम विण केम पीजे ।। ४ ।।
जैन जिनेश्वर ऊत्तम अंग । अतरग वहिरगे रे।
अक्षरन्यास धरा आराधक । आराधे धरी सगे रे ।। ५ ।।

इस प्रकार एकतामें विविधता और विविधतामें एकताका दर्शन कर जैन आचार्योंने भारतीय सस्कृतिको समुन्नत बनाया है।

---

इस युगके महान् तत्त्ववेत्ता

# श्रीमद् राजचन्द्र

जिस महापुरुषकी विश्वविहारी प्रज्ञा थी, अनेक जन्मोंमें आराधित जिसका योग था अर्थात् जन्मसे ही योगीश्वर जैसी जिसकी निरपराध वैराग्यमय दशा थी तथा सर्व जीवोंके प्रति जिसका विश्वव्यापी प्रेम था, ऐसे आश्चर्यमूर्ति महात्मा श्रीमद् राजचन्द्रका जन्म महान् तत्त्वज्ञानियोंकी परम्परारूप इस भारतभूमिके गुजरात प्रदेशान्तर्गत सौराष्ट्रके ववाणिया वदर नामक एक शान्त रमणीय गाँवके वणिक कुटुम्बमें विक्रम सवत् १९२४ ( ईस्वी सन् १८६७ ) की कार्तिकी पूर्णिमा रविवारको रात्रिके दो बजे हुआ था। इनके पिताका नाम श्री रवजीभाई पचाणभाई मेहता और माताका नाम श्री देववाई था। इनके एक छोटा भाई और चार वहनें थी। श्रीमद्जीका प्रेम-नाम 'लक्ष्मीनन्दन' था। वादमें यह नाम वदलकर 'रायचन्द' रखा गया और भविष्यमें आप 'श्रीमद् राजचन्द्र' के नामसे प्रसिद्ध हुए।

### वाल्यावस्था, समुच्चय वयचर्या

श्रीमद्जीके पितामह श्रीकृष्णके भक्त थे और उनकी माताजी देववाई जैनसस्कार लाई थीं। उन सभी सस्कारोंका मिश्रण किसी अद्भुत ढगसे गगा-यमुनाके सगमकी भाँति हमारे वाल-महात्माके हृदयमें प्रवाहित हो रहा था। अपनी प्रौढ वाणीमें वाईस वर्षकी उम्रमें इस वाल्यावस्थाका वर्णन 'समुच्चयवयचर्या' नामके लेखमें उन्होंने स्वय किया है—

"सात वर्ष तक एकान्त वालवयकी खेलकूदका सेवन किया था। खेलकूदमें विजय पानेकी और राजेश्वर जैसी उच्च पदवी प्राप्त करनेकी परम अभिलाषा थी। वस्त्र पहननेकी, स्वच्छ रखनेकी, खाने-पीनेकी, सोने-बैठनेकी, सारी विदेही दशा थी, फिर भी अन्त करण कोमल था। वह दशा आज भी बहुत याद आती है। आजका विवेकी ज्ञान उस वयमें होता तो मुझे मोक्षके लिये विशेष अभिलाषा न रहती।

सात वर्षसे ग्यारह वर्ष तकका समय शिक्षा लेनेमें बीता। उस समय निरपराध स्मृति होनेसे एक ही वार पाठका अवलोकन करना पडता था। स्मृति ऐसी वलवत्तर थी कि वैसी स्मृति बहुत ही थोडे मनुष्योंमें इस कालमें, इस क्षेत्रमें होगी। पढनेमें प्रमादी बहुत था। वातोंमें कुशल, खेलकूदमें रुचिवान और आनन्दी था। जिस समय शिक्षक पाठ पढाता, उसी समय पढकर उसका भावार्थ कह देता। उस समय मुझमें प्रीति—सरल वात्सल्यता—बहुत थी। सबसे ऐक्य चाहता, सबमें भ्रातृभाव हो तभी सुख, यह मैंने स्वाभाविक सीखा था। उस समय कल्पित बातें करनेकी मुझे बहुत आदत थी। आठवें वर्षमें मैंने कविता की थी, जो वादमें जाँचने पर समाप थी।

अभ्यास इतनी त्वरासे कर सका था कि जिस व्यक्तिने मुझे प्रथम पुस्तकका वोध देना शुरू किया था उसीको गुजराती शिक्षण भली-भाँति प्राप्त कर उसी पुस्तकका पुन मैंने वोध किया था।

मेरे पितामह कृष्णकी भक्ति करते थे। उनसे उस वयमें कृष्णकीर्तनके पद मैंने सुने थे तथा भिन्न-भिन्न अवतारोंके सवधमें चमत्कार सुने थे, जिससे मुझे भक्तिके साथ-साथ उन अवतारोंमें प्रीति हो गई थी, और रामदासजी नामके साधुके पास मैंने वाल-लीलामें कठी बँधवाई थी। उनके सम्प्रदायके महन्त होवें, जगह-जगह पर चमत्कारसे हरिकथा करते होवें और त्यागी होवें तो कितना आनन्द आये? यही कल्पना हुआ करती, तथा कोई वैभवी भूमिका देखता कि समर्थ वैभवशाली होनेकी इच्छा होती। गुजराती भाषा-की वाचनमालामें जगतकर्त्ता सम्बन्धी कितने ही स्थलोंमें उपदेश किया है वह मुझे दृढ हो गया था, जिससे

जैन लोगोके प्रति मुझे बहुत जुगुप्सा आती थी तथा उस समय प्रतिमाके अश्रद्धालु लोगोकी क्रियाएँ मेरे देखनेमें आई थी, जिसमे वे क्रियाएँ मलिन लगनेसे मैं उनसे डरता था अर्थात् वे मुझे प्रिय न थी।

लोग मुझे पहलेसे ही समर्थ शक्तिशाली और गाँवका नामाकित विद्यार्थी मानते थे, इसलिए मैं अपनी प्रगसाके कारण जानबूझकर वैसे मडलमें बैठकर अपनी चपल शक्ति दर्शानेका प्रयत्न करता। कठीके लिए बार-बार वे मेरी हास्यपूर्वक टीका करते, फिर भी मैं उनसे वाद करता और उन्हें समझानेका प्रयत्न करता। परन्तु धीरे-धीरे मुझे उनके ( जैनके ) प्रतिक्रमणसूत्र इत्यादि पुस्तकें पढनेके लिए मिली, उनमें बहुत विनयपूर्वक जगतके सब जीवोसे मित्रता चाही है। अत मेरी प्रीति इसमें भी हुई और उसमें भी रही। धीरे-धीरे यह प्रसग बढा। फिर भी स्वच्छ रहनेके तथा दूसरे आचार-विचार मुझे वैष्णवोके प्रिय थे और जगतकर्त्ताकी श्रद्धा थी। उस अरसेमें कठी टूट गई, इसलिए उसे फिरसे मैंने नही बाँधा। उस समय बाँधने, न बाँधनेका कोई कारण मैंने ढूँढा नही था। यह मेरी तेरह वर्षकी वयचर्या है। फिर मैं अपने पिताकी दूकान पर बैठता और अपने अक्षरोकी छटाके कारण कच्छ-दरबारके उतारे पर मुझे लिखनेके लिए बुलाते तब मैं वहाँ जाता। दूकान पर मैंने अनेक प्रकारकी लीला-लहर की हैं, अनेक पुस्तके पढी है, राम इत्यादिके चरित्रो पर कविताएँ रची है, सासारिक तृष्णाएँ की है, फिर भी किसीको मैंने न्यून-अधिक भाव नही कहा या किसीको न्यून-अधिक तोल कर नही दिया, यह मुझे निश्चित याद है।" ( पत्राक ८९ )

## जातिस्मरणज्ञान और तत्त्वज्ञानकी प्राप्ति

श्रीमद्‌जी जिस समय सात वर्षके थे उस समय एक महत्त्वपूर्ण प्रसग उनके जीवनमें बना। उन दिनो ववाणियामें अमीचन्द नामके एक गृहस्थ रहते थे जिनका श्रीमद्‌जीके प्रति बहुत प्रेम था। एक दिन साँपके काट खानेसे उनकी तत्काल मृत्यु हो गई। यह बात सुनकर श्रीमद्‌जी पितामहके पास आये और पूछा—'अमीचन्द गुजर गये क्या ?' पितामहने सोचा कि मरणकी बात सुननेसे बालक डर जायेगा, अत उन्होने, व्यालू कर ले, ऐसा कहकर वह बात टालनेका प्रयत्न किया। मगर श्रीमद्‌जी बार-बार वही सवाल करते रहे। आखिर पितामहने कहा—'हाँ, यह बात सच्ची है।' श्रीमद्‌जीने पूछा—'गुजर जानेका अर्थ क्या ?' पितामहने कहा—'उसमेंसे जीव निकल गया, और अब वह चल-फिर या बोल नही सकेगा, इसलिए उसे तालाबके पासके स्मशानमें जला देंगे।' श्रीमद्‌जी थोडी देर घरमें इधर-उधर घूमकर छिपे-छिपे तालाब पर गये और तटवर्ती दो शाखावाले बबूल पर चढ कर देखा तो सचमुच चिता जल रही थी। कितने ही मनुष्य आसपास बैठे हुए थे। यह देखकर उन्हें विचार आया कि ऐसे मनुष्यको जला देना यह कितनी क्रूरता ! ऐसा क्यो हुआ ? इत्यादि विचार करते हुए परदा हट गया, और उन्हें पूर्वभवोंकी स्मृति हो आई। फिर जब उन्होने जूनागढका गढ देखा तब उस ( जातिस्मरणज्ञान ) में वृद्धि हुई।

इस पूर्वस्मृतिरूप ज्ञानने उनके जीवनमें प्रेरणाका अपूर्व नवीन अध्याय जोडा। इसीके प्रतापसे उन्हे छोटी उम्रसे वैराग्य और विवेककी प्राप्ति द्वारा तत्त्वबोध हुआ। पूर्वभवके ज्ञानसे आत्माकी श्रद्धा निश्चल हो गई। सवत् १९४९, कार्तिक वद १२ के एक पत्रमें लिखते है—"पुनर्जन्म है—जरूर है। इसके लिए 'मैं' अनुभवसे हाँ कहनेमें अचल हूँ। यह वाक्य पूर्वभवके किसी योगका स्मरण होते समय सिद्ध हुआ लिखा है। जिसने पुनर्जन्मादि भाव किये है, उस पदार्थको किसी प्रकारसे जानकर यह वाक्य लिखा गया है।" (पत्राक ४२४)

एक अन्य पत्रमे लिखते है—"कितने ही निर्णयोसे मैं यह मानता हूँ कि इस कालमें भी कोई-कोई महात्मा गतभवको जातिस्मरणज्ञानसे जान सकते है, यह जानना कल्पित नही किंतु सम्यक् (यथार्थ) होता है। उत्कृष्ट सवेग, ज्ञानयोग और सत्सगसे भी यह ज्ञान प्राप्त होता है अर्थात् पूर्वभव प्रत्यक्ष अनुभवमें आ जाता है। जब तक पूर्वभव अनुभवगम्य न हो तब तक आत्मा भविष्यकालके लिए सशकित धर्मप्रयत्न किया करता है, और ऐसा सशकित प्रयत्न योग्य सिद्धि नही देता।" (पत्राक ६४)

**अवधान-प्रयोग, स्पर्शनशक्ति**

वि० स० १९४० से श्रीमद्जी अवधान-प्रयोग करने लगे थे। धीरे-धीरे वे *शतावधान तक पहुँच गये थे। जामनगरमें बारह और सोलह अवधान करने पर उन्हें 'हिन्दका हीरा' ऐसा उपनाम मिला था। वि० स० १९४३ में १९ वर्षकी उम्रमें उन्होने वम्बईकी एक सार्वजनिक सभामें डॉ० पिटर्सनकी अध्यक्षतामें शतावधानका प्रयोग दिखाकर बडे-बडे लोगोको आश्चर्यमें डाल दिया था। उस समय उपस्थित जनताने उन्हें 'सुवर्णचन्द्रक' प्रदान किया था और 'साक्षात् सरस्वती' की उपाधिसे सम्मानित किया था।

श्रीमद्जीकी स्पर्शनशक्ति भी अत्यन्त विलक्षण थी। उपरोक्त सभामें उन्हें भिन्न-भिन्न प्रकारके बारह ग्रन्थ दिये गये और उनके नाम भी उन्हें पढ कर सुना दिये गये। बादमें उनकी आँखोपर पट्टी बाँध कर जो-जो ग्रन्थ उनके हाथ पर रखे गये उन सब ग्रन्थोंके नाम हाथोसे टटोलकर उन्होने बता दिये।

श्रीमद्जीकी इस अद्भुत शक्तिसे प्रभावित होकर तत्कालीन बबई हाईकोर्टके मुख्य न्यायाधीश सर चार्ल्स सारजन्टने उन्हें यूरोपमें जाकर वहाँ अपनी शक्तियाँ प्रदर्शित करनेका अनुरोध किया, परन्तु उन्होंने इसे स्वीकार नही किया। उन्हें कीर्त्तिकी इच्छा न थी, बल्कि ऐसी प्रवृत्ति आत्मोन्नतिमें बाधक और सन्मार्ग-रोधक प्रतीत होनेसे प्राय बीस वर्षकी उम्रके बाद उन्होने अवधान-प्रयोग नही किये।

**महात्मा गांधीने कहा था**

महात्मा गाधीजी श्रीमद्जीको धर्मके सम्बन्धमें अपना मार्गदर्शक मानते थे। वे लिखते हैं—

"मुझ पर तीन पुरुषोने गहरा प्रभाव डाला है—टालसटॉय, रस्किन और रायचन्दभाई। टालसटॉयने अपनी पुस्तको द्वारा और उनके साथ थोडे पत्रव्यवहारसे, रस्किनने अपनी एक ही पुस्तक 'अन्टु दि लास्ट' से—जिसका गुजराती नाम मैंने 'सर्वोदय' रखा है, और रायचन्दभाईने अपने गाढ परिचयसे। जब मुझे हिन्दुधर्ममें शका पैदा हुई उस समय उसके निवारण करनेमें मदद करनेवाले रायचन्दभाई थे

जो वैराग्य (अपूर्व अवसर एवो क्यारे आवशे ?) इस काव्यकी कडियोमें झलक रहा है वह मैंने उनके दो वर्षके गाढ परिचयमें प्रतिक्षण उनमें देखा है। उनके लेखोंमें एक असाधारणता यह है कि उन्होने जो अनुभव किया वही लिखा है। उसमें कही भी कृत्रिमता नही है। दूसरे पर प्रभाव डालनेके लिए एक पक्ति भी लिखी हो ऐसा मैंने नही देखा।

खाते, बैठते, सोते, प्रत्येक क्रिया करते उनमें वैराग्य तो होता ही। किसी समय इस जगतके किसी भी वैभवमें उन्हें मोह हुआ हो ऐसा मैंने नही देखा।

व्यवहारकुशलता और धर्मपरायणताका जितना उत्तम मेल मैंने कविमें देखा उतना किसी अन्यमें नही देखा।"

'श्रीमद् राजचन्द्र जयन्ती' के प्रसग पर ईस्वी सन् १९२१ में गाधीजी कहते हैं—"बहुत बार कह और लिख गया हूँ कि मैंने बहुतोके जीवनमेंसे बहुत कुछ लिया है। परन्तु सबसे अधिक किसीके जीवनमेंसे मैंने ग्रहण किया हो तो वह कवि (श्रीमद्जी) के जीवनमेंसे है। दयाधर्म भी मैंने उनके जीवनमेंसे सीखा है। खून करनेवालेसे भी प्रेम करना यह दयाधर्म मुझे कविने सिखाया है।"

---

* शतावधान अर्थात् सौ कामोको एक साथ करना। जैसे शतरज खेलते जाना, मालाके मनके गिनते जाना, जोड बाकी गुणाकार एव भागाकार मनमें गिनते जाना, आठ नई समस्याओकी पूर्ति करना, सोलह निर्दिष्ट नये विषयोपर निर्दिष्ट छदमें कविता करते जाना, सोलह भाषाओके अनुक्रमविहीन चार सौ शब्द कर्ताकर्मसहित पुन अनुक्रमबद्ध कह सुनाना, कतिपय अलकारोका विचार, दो कोठोमें लिखे हुए उल्टे-सीधे अक्षरोसे कविता करते जाना इत्यादि। एक जगह ऊँचे आसनपर बैठकर इन सब कामोमें मन और दृष्टिको प्रेरित करना, लिखना नही या दुबारा पूछना नही और सभी स्मरणमें रख कर इन सौ कामोको पूर्ण करना। श्रीमद्जी लिखते हैं—"अवधान आत्मशक्तिका कार्य है यह मुझे स्वानुभवसे प्रतीत हुआ है।" (पत्राक १८)

## गृहस्थाश्रम

वि० स० १९४४ माघ सुदी १२ को २० वर्षकी आयुमें श्रीमद्जीका शुभ विवाह जौहरी रेवाशकर जगजीवनदास मेहताके बडे भाई पोपटलालकी महाभाग्यशाली पुत्री झबकबाईके साथ हुआ था। इसमें दूसरोकी 'इच्छा' और 'अत्यन्त आग्रह' ही कारणरूप प्रतीत होते है। विवाहके एकाध वर्ष बाद लिखे हुए एक लेखमें श्रीमद्जी लिखते है—"स्त्रीके सबधमें किसी भी प्रकारसे रागद्वेष रखनेकी मेरी अशमात्र इच्छा नही है। परन्तु पूर्वोपार्जनसे इच्छाके प्रवर्तनमें अटका हूँ।" (पत्राक ७८)

स० १९४६ के पत्रमें लिखते है—"तत्त्वज्ञानकी गुप्त गुफाका दर्शन करनेपर गृहाश्रमसे विरक्त होना अधिकतर सूझता है।" (पत्राक ११३)

श्रीमद्जी गृहवासमें रहते हुए भी अत्यन्त उदासीन थे। उनकी मान्यता थी—"कुटुबरूपी काजलकी कोठडीमें निवास करनेसे ससार बढता है। उसका कितना भी सुधार करो, तो भी एकान्तवाससे जितना ससारका क्षय हो सकता है उसका शताश भी उस काजलकी कोठडीमें रहनेसे नही हो सकता, क्योकि वह कषायका निमित्त है और अनादिकालसे मोहके रहनेका पर्वत है।" (पत्राक १०३) फिर भी इस प्रतिकूलतामें वे अपने परिणामोकी पूरी सम्भाल रखकर चले।

## सफल एवं प्रामाणिक व्यापारी

श्रीमद्जी २१ वर्षकी उम्रमें व्यापारार्थ ववाणियासे बबई आये और सेठ रेवाशकर जगजीवनदासकी दुकानमें भागीदार रहकर जवाहिरातका व्यापार करने लगे। व्यापार करते हुए भी उनका लक्ष्य आत्माकी ओर अधिक था। व्यापारसे अवकाश मिलते ही श्रीमद्जी कोई अपूर्व आत्मविचारणामें लीन हो जाते थे। ज्ञानयोग और कर्मयोगका इनमें यथार्थ समन्वय देखा जाता था। श्रीमद्जीके भागीदार श्री माणेकलाल घेलाभाईने अपने एक वक्तव्यमें कहा था—"व्यापारमें अनेक प्रकारकी कठिनाइयाँ आती थी, उनके सामने श्रीमद्जी एक अडोल पर्वतके समान टिके रहते थे। मैंने उन्हे जड वस्तुओकी चितासे चितातुर नही देखा। वे हमेशा शान्त और गम्भीर रहते थे।"

जवाहिरातके साथ मोतीका व्यापार भी श्रीमद्जीने शुरू किया था और उसमें वे सभी व्यापारियोमें अधिक विश्वासपात्र माने जाते थे। उस समय एक अरब अपने भाईके साथ मोतीकी आढतका धन्धा करता था। छोटे भाईके मनमें आया कि आज मै भी बडे भाईकी तरह बडा व्यापार करूँ। दलालने उसको श्रीमद्जीसे भेंट करा दी। उन्होने कस कर माल खरीदा। पैसे लेकर अरब घर पहुँचा तो उसके बडे भाईने पत्र दिखाकर कहा कि वह माल अमुक किमतके बिना नही बेचनेकी शर्त की है और तूने यह क्या किया? यह सुनकर वह घबराया और श्रीमद्जीके पास जाकर गिडगिडाने लगा कि मै ऐसी आफतमें आ पडा हूँ। श्रीमद्जीने तुरन्त माल वापस कर दिया और पैसे गिन लिये। मानो कोई सौदा किया ही न था ऐसा समझकर होनेवाले बहुत नफेको जाने दिया। वह अरब श्रीमद्जीको खुदाके समान मानने लगा।

इसी प्रकारका एक दूसरा प्रसग उनके करुणामय और निस्पृही जीवनका ज्वलंत उदाहरण है। एक बार एक व्यापारीके साथ श्रीमद्जीने हीरोका सौदा किया कि अमुक समयमें निश्चित किये हुए भावसे वह व्यापारी श्रीमद्जीको अमुक हीरे दे। उस विषयका दस्तावेज भी हो गया। परन्तु हुआ ऐसा कि मुद्दतके समय भाव बहुत बढ गये। श्रीमद्जी खुद उस व्यापारीके यहाँ जा पहुचे और उसे चिन्तामग्न देखकर वह दस्तावेज फाड डाला और बोले—"भाई, इस चिट्ठी ( दस्तावेज ) के कारण तुम्हारे हाथ-पाँव बँधे हुए थे। बाजार भाव बढ जानेसे तुमसे मेरे साठ-सत्तर हजार रुपये लेने निकलते है, परन्तु मै तुम्हारी स्थिति समझ सकता हूँ। इतने अधिक रुपये मैं तुमसे ले लूँ तो तुम्हारी क्या दशा हो? परन्तु राजचन्द्र दूध पी सकता है, खून नही।" वह व्यापारी कृतज्ञभावसे श्रीमद्जीकी ओर स्तब्ध होकर देखता ही रह गया।

### भविष्यवक्ता, निमित्तज्ञानी

श्रीमद्‌जीका ज्योतिष-संबंधी ज्ञान भी प्रखर था। वे जन्मकुंडली, वर्षफल एवं अन्य चिह्न देख कर भविष्यकी सूचना कर देते थे। श्री जूठाभाई (एक मुमुक्षु) के मरणके बारेमें उन्होंने सवा दो मास पूर्व स्पष्ट बता दिया था। एक बार सं० १९५५ की चैत्र वदी ८ को मोरबीमें दोपहरके ४ बजे पूर्व दिशाके आकाशमें काले बादल देखे और उन्हें दुष्काल पडनेका निमित्त जानकर उन्होंने कहा—"ऋतुको सन्निपात हुआ है।" तदनुसार सं० १९५५ का चौमासा कोरा रहा और सं० १९५६ में भयंकर दुष्काल पडा। श्रीमद्‌जी दूसरेके मनकी बातको भी सरलतासे जान लेते थे। यह सब उनकी निर्मल आत्मशक्तिका प्रभाव था।

### कवि-लेखक

श्रीमद्‌जीमें, अपने विचारोंकी अभिव्यक्ति पद्यरूपमें करनेकी सहज क्षमता थी। उन्होंने 'स्त्रीनीति-बोधक', 'सद्‌बोधशतक', आर्यप्रजानी पडती' 'हुन्नरकला वधारवा विषे' आदि अनेक कविताएँ केवल आठ वर्षकी वयमें लिखी थी। नौ वर्षकी आयुमें उन्होंने रामायण और महाभारतकी भी पद्य-रचना की थी जो प्राप्त न हो सकी। इसके अतिरिक्त जो उनका मूल विषय आत्मज्ञान था उसमें उनकी अनेक रचनाएँ है। प्रमुखरूपसे 'आत्मसिद्धि', 'अमूल्य तत्त्वविचार', भक्तिना वीस दोहरा', 'परमपदप्राप्तिनी भावना (अपूर्व अवसर)', 'मूलमार्ग-रहस्य', 'तृष्णानी विचित्रता' है।

'आत्मसिद्धि-शास्त्र'के १४२ दोहोंकी रचना तो श्रीमद्‌जीने मात्र डेढ घंटेमें नडियादमें आश्विन वदा १ (गुजराती) सं० १९५२ को २९ वर्षकी उम्रमें की थी। इसमें सम्यग्दर्शनके कारणभूत छ पदोंका बहुत ही सुन्दर पक्षपातरहित वर्णन किया है। यह कृति नित्य स्वाध्यायकी वस्तु है। इसके अंग्रेजीमें भी गद्य पद्यात्मक अनुवाद प्रगट हो चुके है।

गद्य-लेखनमें श्रीमद्‌जीने 'पुष्पमाला', 'भावनाबोध' और 'मोक्षमाला'की रचना की। इसमें 'मोक्ष-माला' तो उनकी अत्यन्त प्रसिद्ध रचना है जिसे उन्होंने १६ वर्ष ५ मासकी आयुमें मात्र तीन दिनमें लिखी थी। इसमें १०८ शिक्षापाठ है। आज तो इतनी आयुमें शुद्ध लिखना भी नही आता जबकि श्रीमद्‌जीने एक अपूर्व पुस्तक लिख डाली। पूर्वभवका अभ्यास ही इसमें कारण था। 'मोक्षमाला'के संबंधमें श्रीमद्‌जी लिखते है—"जैनधर्मको यथार्थ समझानेका उसमें प्रयास किया है, जिनोक्त मार्गसे कुछ भी न्यूनाधिक उसमें नही कहा है। वीतराग मार्गमें आबालवृद्धकी रुचि हो, उसके स्वरूपको समझे तथा उसके बीजका हृदयमें रोपण हो, इस हेतुसे इसकी बालावबोधरूप योजना की है।"

श्री कुन्दकुन्दाचार्यके 'पंचास्तिकाय' ग्रंथकी मूल गाथाओंका श्रीमद्‌जीने अविकल (अक्षरशः) गुजराती अनुवाद भी किया है। इसके अतिरिक्त उन्होंने श्री आनन्दघनजीकृत चौवीसीका अर्थ लिखना भी प्रारम्भ किया था, और उसमें प्रथम दो स्तवनोंका अर्थ भी किया था, पर वह अपूर्ण रह गया है। फिर भी इतने से, श्रीमद्‌जीकी विवेचन शैली कितनी मनोहर और तलस्पर्शी है उसका ख्याल आ जाता है। सूत्रोंका यथार्थ अर्थ समझने-समझानेमें श्रीमद्‌जीकी निपुणता अजोड थी।

### मतमतान्तरके आग्रहसे दूर

श्रीमद्‌जीकी दृष्टि बडी विशाल थी। वे रूढि या अन्धश्रद्धाके कट्टर विरोधी थे। वे मतमतान्तर और कदाग्रहादिसे दूर रहते थे, वीतरागताकी ओर ही उनका लक्ष्य था। उन्होंने आत्मधर्मका ही उपदेश दिया। इसी कारण आज भी भिन्न-भिन्न सम्प्रदायवाले उनके वचनोंका रुचिपूर्वक अभ्यास करते हुए देखे जाते है।

श्रीमद्‌जी लिखते है—

"मूलतत्त्वमें कहीं भी भेद नही है, मात्र दृष्टिका भेद है ऐसा मानकर आशय समझकर पवित्र धर्ममें प्रवृत्ति करना।" (पुष्पमाला—१४)

"तू चाहे जिस धर्मको मानता हो इसका मुझे पक्षपात नही, मात्र कहनेका तात्पर्य यही कि जिस मार्गसे ससारमलका नाश हो उस भक्ति, उस धर्म और उस सदाचारका तू सेवन कर।" (पुष्पमाला–१५)

"दुनिया मतभेदके बन्धनसे तत्त्व नही पा सकी।" ( पत्राक–२७ )

"जहाँ तहाँसे रागद्वेषरहित होना ही मेरा धर्म है मैं किसी गच्छमें नही हूँ, परन्तु आत्मामें हूँ यह मत भूलियेगा।" ( पत्राक–३७ )

श्रीमद्जी ने प्रीतम, अखा, छोटम, कबीर, सुन्दरदास, सहजानन्द, मुक्तानन्द, नरसिंह मेहता आदि सन्तोकी वाणीको जहाँ-तहाँ आदर दिया है और उन्हे मार्गानुसारी जीव ( तत्त्वप्राप्तिके योग्य आत्मा ) कहा है। फिर भी अनुभवपूर्वक उन्होने जैनशासनकी उत्कृष्टताको स्वीकार किया है—

"श्रीमत् वीतराग भगवन्तोका निश्चितार्थ किया हुआ ऐसा अचिन्त्य चिन्तामणिस्वरूप, परम-हितकारी, परम अद्भुत, सर्व दुःखका नि सशय आत्यन्तिक क्षय करनेवाला, परम अमृतस्वरूप ऐसा सर्वोत्कृष्ट शाश्वतधर्म जयवन्त वर्तो, त्रिकाल जयवन्त वर्तो। उस श्रीमत् अनन्तचतुष्टयस्थित भगवानका और उस जयवन्त धर्मका आश्रय सदैव कर्तव्य है।" ( पत्राक–८४३ )

**परम वीतराग दशा**

श्रीमद्जीकी परम विदेही दशा थी। वे लिखते है—

"एक पुराणपुरुष और पुराणपुरुषकी प्रेमसम्पत्ति सिवाय हमें कुछ रुचिकर नही लगता, हमें किसी पदार्थमें रुचिमात्र रही नही है हम देहधारी है या नही—यह याद करते है तब मुश्केलीसे जान पाते है।" ( पत्राक–२५५ )

"देह होते हुए भी मनुष्य पूर्ण वीतराग हो सकता है ऐसा हमारा निश्चल अनुभव है। क्योकि हम भी अवश्य उसी स्थितिको पानेवाले है, ऐसा हमारा आत्मा अखण्डतासे कहता है और ऐसा ही है, जरूर ऐसा ही है।" ( पत्राक–३३४ )

"मान लें कि चरमशरीरीपन इस कालमें नही है, तथापि अशरीरी भावसे आत्मस्थिति है तो वह भावनयसे चरमशरीरीपन नही, अपितु सिद्धत्व है, और यह अशरीरीभाव इस कालमें नही है ऐसा यहाँ कहे तो इस कालमें हम खुद नही है, ऐसा कहने तुल्य है।" ( पत्राक–४११ )

अहमदाबादमें आगाखानके बँगलेपर श्रीमद्जीने श्री लल्लूजी तथा श्री देवकरणजी मुनिको बुलाकर अन्तिम सूचना देते हुए कहा था—"हमारेमें और वीतरागमें भेद न मानियेगा।"

**एकान्तचर्या, परमनिवृत्तिरूप कामना**

मोहमयी ( बम्बई ) नगरीमें व्यापारिक काम करते हुए भी श्रीमद्जी ज्ञानाराधना तो करते ही रहते थे और पत्रो द्वारा मुमुक्षुओको शकाओका समाधान करते रहते थे, फिर भी बीच-बीचमें पेढीसे विशेष अवकाश लेकर वे एकान्त स्थान, जगल या पर्वतोमें पहुच जाते थे। मुख्यरूपसे वे खभात, वडवा, काविठा, उत्तरसडा, नडियाद, वसो, रालज और ईडरमें रहे थे। वे किसी भी स्थान पर बहुत गुप्तरूपसे जाते थे, फिर भी उनकी सुगन्धी छिप नही पाती थी। अनेक जिज्ञासु-भ्रमर उनके सत्समागमका लाभ पानेके लिए पीछे-पीछे कही भी पहुच ही जाते थे। ऐसे प्रसगो पर हुए बोधका यत्किंचित् सग्रह 'श्रीमद् राजचन्द्र' ग्रन्थमें 'उपदेशछाया' 'उपदेशनोध' और 'व्याख्यानसार' के नामसे प्रकाशित हुआ है।

यद्यपि श्रीमद्जी गृहवास-व्यापारादिमें रहते हुए भी विदेहीवत् थे, फिर भी उनका अन्तरङ्ग सर्व-सगपरित्याग कर निर्ग्रन्थदशाके लिए छटपटा रहा था। एक पत्रमें वे लिखते है—"भरतजीको हिरनके सग-से जन्मकी वृद्धि हुई थी और इस कारणसे जडभरतके भवमें असग रहे थे। ऐसे कारणोसे मुझे भी असगता बहुत ही याद आती है, और कितनी ही बार तो ऐसा हो जाता है कि उस असगताके बिना परम दुःख होता है। यम अन्तकालमें प्राणीको दु खदायक नही लगता होगा, परन्तु हमें सग दु खदायक लगता है।" ( पत्राक २१७ )

फिर हाथनोधमें वे लिखते हैं—"सर्वसग महास्वरूप श्री तीर्थंकरने कहा है मो मत्य है। ऐसी मिश्रगुणस्थानक जैसी स्थिति कहाँ तक रखनी ? जो बात चित्तमें नही सो करनी, और जो चित्तमें है उसमें उदास रहना ऐसा व्यवहार किस प्रकारसे हो सकता है ? वैश्यवेषमें और निर्ग्रन्थभावसे रहते हुए कोटि-कोटि विचार हुआ करते है।" ( हाथनोध १–३८ ) "आकिंचन्यतासे विचरते हुए एकान्त मौनसे जिनसदृश ध्यानसे तन्मयात्मस्वरूप ऐसा कब होऊँगा ?" ( हाथनोध १–८७ )

सवत् १९५६ में अहमदाबादमें श्रीमद्जीने श्री देवकरणजी मुनिसे कहा था—"हमने सभामें स्त्री और लक्ष्मी दोनोका त्याग किया है, और सर्वसगपरित्यागकी आज्ञा माताजी देगी ऐसा लगता है।" और तदनुसार उन्होने सर्वसगपरित्यागरूप दीक्षा धारण करनेकी अपनी माताजीसे अनुज्ञा भी ले ली थी। परन्तु उनका शारीरिक स्वास्थ्य दिन-पर-दिन बिगडता गया। ऐसे ही अवसर पर किसीने उनसे पूछा—"आपका शरीर कृश क्यो होता जाता है ?" श्रीमद्जीने उत्तर दिया—"हमारे दो बगीचे है, शरीर और आत्मा। हमारा पानी आत्मारूपी बगीचेमें जाता है, इससे शरीररूपी बगीचा सूख रहा है।" अनेक उपचार करने पर भी स्वास्थ्य ठीक नही हुआ। अन्तिम दिनोमें एक पत्रमें लिखते है—"अत्यन्त त्वरासे प्रवास पूरा करना था, वहाँ बीचमें सेहराका मरुस्थल आ गया। सिर पर बहुत बोझ था उसे आत्मवीर्यसे जिस प्रकार अल्पकालमें सहन कर लिया जाय उस प्रकार प्रयत्न करते हुए, पैरोंने निकाचित उदयरूप थकान ग्रहण की। जो स्वरूप है वह अन्यथा नही होता यही अद्भुत आश्चर्य है। अव्याबाध स्थिरता है।" ( पत्राक ९५१ )

**अन्त समय**

स्थिति और भी गिरती गई। शरीरका वजन १३२ पौंडसे घटकर मात्र ४३ पौंड रह गया। शायद उनका अधिक जीवन कालको पसन्द नही था। देहत्यागके पहले दिन शामको अपने छोटे भाई मनसुखलाल आदिसे कहा—"तुम निश्चिन्त रहना। यह आत्मा शाश्वत है। अवश्य विशेष उत्तम गतिको प्राप्त होनेवाला है। तुम शान्ति और समाधिपूर्वक रहना। जो रत्नमय ज्ञानवाणी इस देहके द्वारा कही जा सकनेवाली थी उसे कहनेका समय नही है। तुम पुरुषार्थ करना।" रात्रिको ढाई बजे वे फिर बोले—"निश्चिन्त रहना, भाईका समाधिमरण है।" अवसानके दिन प्रात पौने नौ बजे कहा—"मनसुख, दु खी न होना। मैं अपने आत्मस्वरूपमें लीन होता हूँ।" फिर वे नही बोले। इस प्रकार पाँच घटे तक समाधिमें रहकर सवत् १९५७ की चैत्र वदी ५ ( गुजराती ) मगलवारको दोपहरके दो बजे राजकोटमें इस नश्वर शरीरका त्याग करके उत्तम गतिको प्राप्त हुए। भारतभूमि एक अनुपम तत्त्वज्ञानी सन्तको खो बैठी। उनके देहावसानके समाचारसे मुमुक्षुओमें अत्यन्त शोकके बादल छा गये। जिन-जिन पुरुषोको जितने प्रमाणमें उन महात्माकी पहचान हुई थी उतने प्रमाणमें उनका वियोग उन्हें अनुभूत हुआ था।

**उनकी स्मृतिमे शास्त्रमालाकी स्थापना**

वि० स० १९५६ में भादो मासमें परम सत्श्रुतके प्रचार हेतु बम्बईमें श्रीमद्जीने परमश्रुतप्रभावकमण्डलकी स्थापना की थी। श्रीमद्जीके देहोत्सर्गके बाद उनकी स्मृतिस्वरूप 'श्री रायचन्द्रजैनग्रन्थमाला' की स्थापना की गई जिसके अन्तर्गत दोनो सम्प्रदायोके अनेक सद्ग्रन्थोका प्रकाशन हुआ है जो तत्त्वविचारकोके लिए इस दुषमकालको बितानेमें परम उपयोगी और अनन्य आधाररूप हैं। महात्मा गाधीजी इस सस्थाके ट्रस्टी और श्री रेवाशकर जगजीवनदास मुख्य कार्यकर्त्ता थे। श्री रेवाशकरके देहोत्सर्ग बाद सस्थामें कुछ शिथिलता आ गई परन्तु अब उस सस्थाका काम श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम अगासके ट्रस्टियोने सम्भाल लिया है और सुचारुरूपसे पूर्वानुसार सभी कार्य चल रहा है।

**श्रीमद्जीके स्मारक**

श्रीमद्जीके अनन्य भक्त आत्मनिष्ठ श्री लघुराजस्वामी (श्री लल्लूजी मुनि) की प्रेरणासे श्रीमद्जीके स्मारकके रूपमें और भक्तिधामके रूपमें वि० स० १९७६ की कार्तिकी पूर्णिमाको अगास स्टेशनके पास

'श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम' की स्थापना हुई थी। श्री लघुराज स्वामीके चौदह चातुर्मासोसे पावन हुआ यह आश्रम आज बढते-बढते गोकुल-सा गाँव बन गया है। श्री स्वामीजी द्वारा योजित सत्सगभक्तिका क्रम आज भी यहाँ पर उनकी आज्ञानुसार चल रहा है। धार्मिक जीवनका परिचय करानेवाला यह उत्तम तीर्थ बन गया है। सक्षेपमें यह तपोवनका नमूना है। श्रीमद्जीके तत्त्वज्ञानपूर्ण साहित्यका भी मुख्यत यहीसे प्रकाशन होता है। इस प्रकार यह श्रीमद्जीका मुख्य जीवत स्मारक है।

इसके अतिरिक्त वर्तमानमें निम्नलिखित स्थानोपर श्रीमद् राजचन्द्र मदिर आदि सस्थाएँ स्थापित है जहाँ पर मुमुक्षु-बन्धु मिलकर आत्म-कल्याणार्थ वीतराग-तत्त्वज्ञानका लाभ उठाते है—ववाणिया, राजकोट, मोरबी, वडवा, खभात, काविठा, सीमरडा, वडाली, भादरण, नार, सुणाव, नरोडा, सडोदरा, धामण, अहमदाबाद, ईडर, सुरेन्द्रनगर, वसो, वटामण, उत्तरसडा, बोरसद, बम्बई (घाटकोपर एव चौपाटी), देवलाली, बैंगलोर, इन्दौर, आहोर (राजस्थान), मोम्बासा (आफ्रिका) इत्यादि।

## अन्तिम प्रशस्ति

आज उनका पार्थिव देह हमारे बीच नही है मगर उनका अक्षरदेह तो सदाके लिये अमर है। उनके मूल पत्रो तथा लेखोका सग्रह गुर्जरभाषामें 'श्रीमद् राजचन्द्र' ग्रन्थमें प्रकाशित हो चुका है (जिसका हिन्दी अनुवाद भी प्रगट हो चुका है) वही मुमुक्षुओके लिए मार्गदर्शक और अवलम्बनरूप है। एक-एक पत्रमें कोई अपूर्व रहस्य भरा हुआ है। उसका मर्म समझनेके लिए सन्तसमागमकी विशेष आवश्यकता है। इन पत्रोंमें श्रीमद्जीका पारमार्थिक जीवन जहाँ-तहाँ दृष्टिगोचर होता है। इसके अलावा उनके जीवनके अनेक प्रेरक प्रसग जानने योग्य है, जिसका विशद वर्णन श्रीमद् राजचन्द्र आश्रम प्रकाशित 'श्रीमद् राजचन्द्र जीवनकला' में किया हुआ है। यहाँ पर तो स्थानाभावसे उस महान विभूतिके जीवनका विहगावलोकनमात्र किया गया है।

श्रीमद् लघुराजस्वामी (श्री प्रभुश्रीजी) 'श्रीसद्गुरुप्रसाद' ग्रन्थकी प्रस्तावनामें श्रीमद्जीके प्रति अपना हृदयोद्गार इन शब्दोमे प्रगट करते है—"अपरमार्थमें परमार्थके दृढ आग्रहरूप अनेक सूक्ष्म भूलभूलैयाँके प्रसग दिखाकर, इस दासके दोष दूर करनेमें इन आप्तपुरुपका परम सत्संग और उत्तम बोध प्रबल उपकारक बने है सजीवनी औषध समान मृतको जीवित करें, ऐसे उनके प्रबल पुरुषार्थ जागृत करनेवाले वचनोंका माहात्म्य विशेष विशेष भास्यमान होनेके साथ ठेठ मोक्षमें ले जाय ऐसी सम्यक् समझ (दर्शन) उस पुरुष और उसके बोधकी प्रतीतिमे प्राप्त होती है, वे इस दुषम कलिकालमें आश्चर्यकारी अवलम्बन है।··· परम माहात्म्यवत सद्गुरु श्रीमद् राजचन्द्रदेवके वचनोमें तल्लीनता, श्रद्धा जिसे प्राप्त हुई है, या होगी उसका महद् भाग्य है। वह भव्य जीव अल्पकालमें मोक्ष पाने योग्य है।"

ऐसे महात्माको हमारे अगणित वन्दन हो!

ॐ

द्रव्यानुयोग परम गम्भीर और सूक्ष्म है, निर्ग्रन्थप्रवचनका रहस्य है, शुक्ल ध्यानका अनन्य कारण है। शुक्लध्यानसे केवलज्ञान समुत्पन्न होता है। महाभाग्यसे उस द्रव्यानुयोगकी प्राप्ति होती है।

दर्शनमोहका अनुभाग घटनेसे अथवा नष्ट होनेसे, विपयके प्रति उदासीनतासे और महत्पुरुषके चरणकमलकी उपासनाके बलसे द्रव्यानुयोग परिणत होता है।

ज्यो-ज्यो सयम वर्धमान होता है, त्यो-त्यो द्रव्यानुयोग यथार्थ परिणत होता है। सयमकी वृद्धिका कारण सम्यक्दर्शनकी निर्मलता है, उसका कारण भी 'द्रव्यानुयोग' होता है।

सामान्यत द्रव्यानुयोगकी योग्यता पाना दुर्लभ है। आत्माराम-परिणामी, परम वीतरागदृष्टिवान्, परमअसग ऐसे महात्मापुरुप उसके मुख्य पात्र है।

हे आर्य ! द्रव्यानुयोगका फल सर्वभावसे विराम पानेरूप सयम है। इस पुरुषके इन वचनोको तू अपने अत करणमे कभी भी शिथिल मत करना। अधिक क्या ? समाधिका रहस्य यही है। सर्व दु खसे मुक्त होनेका अनन्य उपाय यही है।

× × ×

यदि मन शकाशील हो गया हो तो 'द्रव्यानुयोग' विचारना योग्य है, प्रमादी हो गया हो तो 'चरणकरणानुयोग' विचारना योग्य है, और कपायी हो गया हो तो 'धर्मकथानुयोग' विचारना योग्य है, जड हो गया हो तो 'गणितानुयोग' विचारना योग्य है।

—श्रीमद् राजचन्द्र

# विषयानुक्रमणिका



श्रीमद् राजचंद्र

जन्म ववाणिया
वि स १९२४ कार्तिक पूर्णिमा, रविवार

देहविलय राजकोट
वि स १९५७ चैत्र वद ५, मगलवार



नम सर्वज्ञाय

श्रीमद्राजचन्द्रजैनशास्त्रमालायां

श्रीमल्लिषेणसूरिप्रणीता

# स्याद्वादमञ्जरी

कलिकालसर्वज्ञश्रीहेमचन्द्राचार्यविरचिता

## अन्ययोगव्यवच्छेदद्वात्रिंशिकास्तवनटीका

## हिन्दीभाषानुवादसहिता ।

टीकाकारस्य मङ्गलाचरणम्

यस्य ज्ञानमनन्तवस्तुविषयं यः पूज्यते दैवतै-
र्नित्यं यस्य वचो न दुर्नयकृतैः कोलाहलैर्लुप्यते ।
रागद्वेषमुखद्विषां च परिषत् क्षिप्ता क्षणाद्येन सा
स श्रीवीरविभुर्विधूतकलुषां बुद्धिं विधत्तां मम ॥ १ ॥

निस्सीमप्रतिभैकजीवितधरौ निःशेषभूमिस्पृशां
पुण्यौघेन सरस्वतीसुरगुरू स्वाङ्गैकरूपौ दधत् ।
यः स्याद्वादमसाधयन् निजवपुर्दृष्टान्ततः सोऽस्तु मे
सद्बुद्ध्यम्बुनिधिप्रबोधविधये श्रीहेमचन्द्रः प्रभुः ॥ २ ॥

ये हेमचन्द्रं मुनिमेतदुक्तग्रन्थार्थसेवामिषतः श्रयन्ते ।
संप्राप्य ते गौरवमुज्ज्वलानां पदं कलानामुचितं भवन्ति ॥ ३ ॥

---

### टीकाकारका मंगलाचरण

अर्थ—जो अनन्त वस्तुओंको जानते हैं, देवोंके द्वारा पूजे जाते है, जिनके वचन दुर्नयके कोलाहलसे लुप्त नहीं होते, तथा जिन्होंने रागद्वेष-प्रधान शत्रुओंकी सभाको क्षण-भरमे परास्त कर दिया है, ऐसे वीरप्रभु मेरी बुद्धि निर्मल करें ॥ १ ॥

समस्त मध्यलोकवर्ती प्राणियोंके पुण्य-प्रतापसे, असीम प्रतिभारूप प्राणोंके धारक, सरस्वती और बृहस्पतिको अपने शरीररूपमें धारण करते हुए, जिन्होंने अपने शरीरके दृष्टान्तसे ही स्याद्वादके सिद्धान्तको सिद्ध कर दिखाया है,—जिन्होंने एक ही शरीरमें परस्पर भिन्न सरस्वती और सुरगुरुके धारण करनेसे, एक ही पदार्थको परस्पर भिन्न अनेक धर्मोंका धारक सूचित किया है—ऐसे हेमचन्द्रप्रभु मेरे सद्बुद्धिरूपी समुद्रकी अभिवृद्धि करें ॥ २ ॥

जो लोग इस ग्रन्थके अध्ययनके बहाने हेमचन्द्रमुनिका आश्रय लेते हैं, वे उज्ज्वल कलाओंके गौरव-को प्राप्त करने योग्य पदको प्राप्त करते है ॥ ३ ॥

मातर्भारति सन्निधेहि हृदि मे येनेयमाप्तस्तुते-
र्निर्मातुं विवृतिं प्रसिद्ध्यति जवादारम्भसम्भावना ।
यद्वा विस्मृतमोष्ठयोः स्फुरति यत् सारस्वतः शाश्वतो
मन्त्रः श्रीउदयप्रभेतिरचनारम्यो ममाहर्निशम् ॥ ४ ॥

## अवतरणिका

इह हि विषमदुःषमारजनितिमिरतिरस्कारभास्करानुकारिणा वसुधातलावतीर्णसुधासारिणी-देश्यदेशनावितानपरमार्हतीकृत श्रीकुमारपालक्ष्मापालप्रवर्तिताभयदानाभिधानजीवातुसंजीवितनाना-जीवप्रदत्ताशीर्वादमाहात्म्यकल्पावधिस्थायिविशदयशःशरीरेण निरवद्यचातुर्विद्यनिर्माणैकब्रह्मणाश्रीहेम-चन्द्रसूरिणा जगत्प्रसिद्धश्रीसिद्धसेनदिवाकरविरचितद्वात्रिंशद्द्वात्रिंशिकानुसारि श्रीवर्धमानजिनस्तुतिरूप-मयोगव्यवच्छे[1]दान्ययोगव्यवच्छे[2]दाभिधानं द्वात्रिंशिकाद्वितयं विद्वज्जनमनस्तत्त्वाववोधनिवन्धनं विदधे । तत्र च प्रथमद्वात्रिंशिकायाः सुखोन्नेयत्वाद् तद्व्याख्यानमुपेक्ष्य द्वितीयस्यास्तस्या निःशेषदुर्वादिपरिषद्-धिक्षेपदक्षायाः कतिपय पदार्थविवरणकरणेन स्वस्मृतिवीजप्रवोधविधिर्विधीयते । तस्याश्चेदमादि काव्यम्—

---

हे सरस्वती माता ! तुम मेरे हृदयमें निवास करो, जिससे मैं आप्तस्तुति ( द्वात्रिंशिका ) व्याख्या ( स्याद्वादमंजरी ) शीघ्र ही प्रारम्भ कर सकूँ । अथवा नहीं, मैं भूल गया, क्योंकि 'श्रीउदयप्रभ'-रचनासे मनोहर शाश्वत सरस्वतीका मन्त्र तो दिन-रात मेरे होठोंमें स्फुरित हो ही रहा है । ( उदयप्र टीकाकारके गुरुका नाम है । यहाँ टीकाकार गुरुभक्तिके वश होकर कहते हैं कि गुरुस्मरणके प्रभावसे सरस्वत माता स्वयं मेरे हृदयमें विराजमान है, अतएव सरस्वती मातासे प्रार्थना करनेकी आवश्यकता ही नहं रहती । ) ॥ ४ ॥

## अवतरणिका

अर्थ—इस लोकमें दुषमा आरा ( पंचमकाल, देखिये परिशिष्ट (क) ) की रात्रिके अन्धकारको दू करनेके लिए सूर्यके समान, तथा पृथ्वीतलपर उतरकर आयी हुई अमृत-नदीके समान धर्मोपदेश द्वार परम आर्हत बनाये हुए कुमारपाल राजाकी अभयदानरूप जीवनौषधिसे जीवनको प्राप्त करनेवाले प्राणियोंवे आशीर्वादके माहात्म्यसे कल्पकालपर्यन्त स्थायी निर्मल यशरूपी शरीरको धारण करनेवाले, तथा चार विद्याअें ( लक्षण, आगम, साहित्य, तर्क ) की निर्दोष रचना करनेके लिए ब्रह्माके समान, ऐसे श्रीहेमचन्द्रसूरिने जगत्प्रसिद्ध श्रीसिद्धसेनदिवाकर द्वारा रचित द्वात्रिंशद्द्वात्रिंशिका का अनुसरण करनेवाली श्रीवर्धमान जिनेन्द्रकी स्तुतिरूप, विद्वानोंको तत्त्वज्ञान प्रदान करनेवाली अयोगव्यवच्छेद तथा अन्ययोगव्यवच्छेद नामकी दो वत्तीसियोंकी रचना की हैं । तात्पर्य यह है कि सिद्धसेनदिवाकरकी वत्तीस वत्तीसियोंकी रचनाका अनुसरण करके हेमचन्द्रसूरिने भी दो वत्तीसियाँ वनायी हैं । अयोगव्यवच्छेद नामक वत्तीसीमें जैन सिद्धान्तोंकी स्थापना करके 'स्वपक्ष-साधन' तथा अन्ययोगव्यवच्छेदिकामें परवादियोंके मतोंका खण्डन करते हुए 'परपक्षदूषण' का प्रदर्शन किया गया है । यहाँ टीकाकार मल्लिषेण अयोगव्यवच्छेदिका नामक पहली वत्तीसीके सरल होनेके कारण उसकी व्याख्याकी उपेक्षा करके, समस्त दुर्वादियोंकी सभाको परास्त करनेमें समर्थ अन्ययोगव्यवच्छेदिका नामकी दूसरी वत्तीसीके कतिपय पदार्थोका विस्तृत विवरण कर अपनी स्मृतिको प्रवुद्ध करते हैं । दूसरी वत्तीसीका यह प्रथम श्लोक है—

---

१ विशेषणसङ्गतैवकारोऽयोगव्यवच्छेदवोधक, यथा शङ्ख पाण्डुर एवेति । अयोगव्यवच्छेदस्य लक्षण चोद्देश्यतावच्छेदकसमानाधिकरणाभावाप्रतियोगित्वम् । २. विशेष्यसङ्गतैवकारोऽन्ययोगवच्छेदवोधक, यथा [illegible] एव धनुर्धरः । अन्ययोगव्यवच्छेदो नाम विशेष्यभिन्नतादात्म्यादिव्यवच्छेद ।

अनन्तविज्ञानमतीतदोषमबाध्यसिद्धान्तममर्त्यपूज्यम् ।
श्रीवर्धमानं जिनमाप्तमुख्यं स्वयम्भुवं स्तोतुमहं यतिष्ये ॥ १ ॥

श्रीवर्धमानं जिनमहं स्तोतुं यतिष्य इति क्रियासम्बन्धः । किंविशिष्टम् ? अनन्तम्—अप्रतिपाति, वि—विशिष्टं सर्वद्रव्यपर्यायविषयत्वेनोत्कृष्टं, ज्ञानं—केवलाख्यं विज्ञानम्, ततोऽनन्तं विज्ञानं यस्य सोऽनन्तविज्ञानस्तम् । तथा अतीताः—निःसत्ताकीभूतत्वेनातिक्रान्ताः, दोषाःरागादयो यस्मात् स तथा तम् । तथा अबाध्यः—परैर्बाधितुमशक्यः, सिद्धान्तः—स्याद्वादश्रुतलक्षणो यस्य स तथा तम् । तथा अमर्त्याः—देवाः, तेषामपि पूज्यम्—आराध्यम् ॥

अत्र च श्रीवर्धमानस्वामिनो विशेषणद्वारेण चत्वारो मूलातिशयाः प्रतिपादिताः । तत्रानन्तविज्ञानमित्यनेन भगवतः केवलज्ञानलक्षणविशिष्टज्ञानानन्त्यप्रतिपादनाद् ज्ञानातिशयः । अतीतदोषमित्यनेनाष्टादशदोषसंक्षयाभिधानाद् अपायापगमातिशयः । अबाध्यसिद्धान्तमित्यनेन कुतीर्थिकोपन्यस्तकुहेतुसमूहाशक्यबाधस्याद्वादरूपसिद्धान्तप्रणयनभणनाद् वचनातिशयः । अमर्त्यपूज्यमित्यनेनाकृत्रिमभक्तिभरनिर्भरसुरासुरनिकायनायकनिर्मितमहाप्रातिहार्यसपर्यापरिज्ञानात् पूजातिशयः ॥

अत्राह परः । अनन्तविज्ञानमित्येतावदेवास्तु, नातीतदोषमिति । गतार्थत्वात् । दोषात्ययं विनाऽनन्तविज्ञानत्वस्यानुपपत्तेः । अत्रोच्यते । कुनयमतानुसारिपरिकल्पिताप्तव्यवच्छेदार्थमिदम् । तथा चाहुराजीविकनयानुसारिणः —

श्लोकार्थ—अनन्तज्ञानके धारक, दोषोंसे रहित, अबाध्य सिद्धान्तसे युक्त, देवों द्वारा पूजनीय, यथार्थ वक्ताओं (आप्तों)मे प्रधान और स्वयम्भू, ऐसे श्रीवर्धमान जिनेन्द्रकी स्तुति करनेके लिए मैं प्रयत्न करूँगा ।

व्याख्यार्थ—मैं वर्धमान जिनेन्द्रकी स्तुति करनेका प्रयत्न करूँगा । वर्धमान जिनेन्द्र अनन्त केवलज्ञानके धारक, रागद्वेष आदि अठारह दोषोंसे रहित, प्रतिवादियों द्वारा अखण्डनीय ऐसे स्याद्वादरूप सिद्धांतसे युक्त तथा देवोंसे पूजनीय हैं ।

यहाँ उपर्युक्त चार विशेषणोंसे वर्धमानस्वामीके चार मूल अतिशयोंका प्रतिपादन किया गया है । 'अनन्तज्ञान' से विशिष्टज्ञान—केवलज्ञानकी अनन्ततारूप ज्ञानातिशय, 'अतीतदोष'से अठारह दोषोंके क्षयरूप अपायापगम अतिशय, 'अबाध्यसिद्धांत'से कुतीर्थिकोंके कुहेतुओं-द्वारा अखण्डनीय स्याद्वाद सिद्धांतकी प्ररूपणारूप वचनातिशय, तथा 'अमर्त्यपूज्य' विशेषणसे सहजभक्तिभावसे परिपूरित देवों और असुरोंके नायक इन्द्र द्वारा की हुई महाप्रातिहार्य पूजारूप पूजातिशयका सूचन किया गया है ।

## उपर्युक्त चार विशेषणोंकी सार्थकता

(क) शंका—वर्धमानस्वामीको 'अनन्तविज्ञान' विशेषण देना ही पर्याप्त है, 'अतीतदोष' विशेषणकी आवश्यकता नहीं । कारण कि बिना दोषोंके नाश हुए अनन्तविज्ञानकी प्राप्ति नहीं हो सकती ? समाधान—कुवादियों द्वारा कल्पित आप्तके निराकरण करनेके लिये 'अतीतदोष' विशेषण दिया गया है । आजीविकमतके अनुयायी कहते हैं—

१ पण्डा तत्तानुगा मोक्षे ज्ञानं विज्ञानमन्यतः । शुश्रूषा श्रवणं चैव ग्रहणं धारणं तथा ॥
—इत्यभिधानचिन्तामणौ द्वितीयकाण्डे २२४ श्लोकः ।

२ अन्तराया दानलाभवीर्यभोगोपभोगाः हासो रत्यरती भीतिर्जुगुप्सा शोक एव च ॥ ७२ ॥
कामो मिथ्यात्वमज्ञानं निद्रा चाविरतिस्तथा । रागो द्वेषश्च नो दोषास्तेषामष्टादशाप्यमी ॥ ७३ ॥
—अभिधानचिन्तामणौ प्रथमकाण्डे श्लोकौ ।

३ कंकिल्लि कुसुमवुट्ठि देवज्झुणि चामरासणाइं च । भावलयभेरिछत्तं जयन्ति जिणपाडिहेराइं ॥ १ ॥
प्रवचनसारोद्धारे द्वार ३९ (गाथा ४४० ) ।

छाया—१ अशोकवृक्ष, २ कुसुमवृष्टि, ३. दिव्यध्वनि, ४ चामरे, ५ आसनानि च, ६ भामण्डल, ७ भेरी, ८ छत्रम् ।

"ज्ञानिनो धर्मतीर्थस्य कर्तारः परमं पदम् ।
गत्वाऽगच्छन्ति भूयोऽपि भवं तीर्थनिकारतः ॥"

इति । तन्नूनं न तेऽतीतदोषाः । कथमन्यथा तेषां तीर्थनिकारदर्शनेऽपि भवावतारः ॥

आह । त्वन्मतमतीतदोषमित्येवास्तु, अनन्तविज्ञानमित्यतिरिच्यते । दोषात्ययेऽवश्यंभावित्वादनन्तविज्ञानत्वस्य । न । कैश्चिद्दोषाभावेऽपि तदनभ्युपगमात् । तथा च वैशेषिकवचनम्—

"सर्वं पश्यतु वा मा वा तत्त्वमिष्टं तु पश्यतु ।
कीटसङ्ख्यापरिज्ञानं तस्य नः क्वोपयुज्यते ॥"

तथा— "तस्मादनुष्ठानगतं ज्ञानमस्य विचार्यताम् ।
प्रमाणं दूरदर्शी चेदेते गृध्रानुपास्महे ॥"

तन्मतव्यपोहार्थमनन्तविज्ञानमित्यदुष्टमेव । विज्ञानानन्त्यं विना एकस्याप्यर्थस्य यथावत् परिज्ञानाभावात् । तथा चार्षम्—

"जे एगं जाणइ, से सव्वं जाणइ, जे सव्वं जाणइ से एगं जाणइ[१] ॥"

---

"धर्मतीर्थके प्रवर्तक ज्ञानी मोक्ष प्राप्त करते हैं, तथा अपने तीर्थका तिरस्कार होते देखकर वे फिर संसारमें चले आते हैं।"

निश्चय ही ये ज्ञानी दोषोंसे रहित नहीं हैं। अन्यथा अपने तीर्थका तिरस्कार देख उन्हें संसारमें फिरसे आनेकी आवश्यकता न होती। आजीविकमतका निराकरण करनेके लिए यहां 'अतीतदोष' विशेषण दिया गया है।

(ख) शंका—यदि ऐसा ही है, तो केवल 'अतीतदोष' विशेषण ही दिया जाय, 'अनन्तविज्ञान'की क्या आवश्यकता है? कारण कि दोषोंके नष्ट होनेपर अनन्तविज्ञानकी प्राप्ति अवश्यभावी है। *समाधान—कितने ही वादी दोषोंके नाश होनेपर भी अनन्तविज्ञानकी प्राप्ति नहीं स्वीकार करते, अतएव 'अनन्तविज्ञान' विशेषण दिया गया है।*

वैशेषिकोंने कहा है—

"ईश्वर सब पदार्थोंको जाने अथवा न जाने, वह इष्ट पदार्थोंको जाने, इतना ही बस है। यदि ईश्वर कीड़ोंकी संख्या गिनने बैठे तो हमारे किस कामका?"

तथा—"अतएव ईश्वरके उपयोगी ज्ञानकी ही प्रधानता है। क्योंकि यदि दूर तक देखनेवालेको ही प्रमाण माना जाय, तो फिर हमें गीध पक्षियोंकी पूजा करनी चाहिये।"

तात्पर्य यह है कि वैशेषिक लोग ईश्वरको अतीतदोष स्वीकार करके भी उसे सकल पदार्थोंका ज्ञाता नहीं मानते। इसलिए इस मतका निराकरण करनेके लिए ग्रन्थकारने अनन्तविज्ञान विशेषण दिया है, और यह विशेषण सार्थक ही है, क्योंकि अनन्तज्ञानके बिना किसी वस्तुका भी ठीक-ठीक ज्ञान नहीं हो सकता। आगमका वचन है—

---

१ आचारांगसूत्रे प्रथमश्रुतस्कंधे तृतीयाध्ययने चतुर्थोद्देशे सूत्रम् १२२ ।
छाया—यः एकं जानाति स सर्वं जानाति । यः सर्वं जानाति स एकं जानाति ॥
तुलनीय—जो ण विजाणदि जुगवं अत्थे तिक्कालिगे तिहुवणत्थे ।
णादुं तस्स ण सक्कं सपज्जयं दव्वमेगं वा ॥
दव्वं अणंतपज्जयमेगमणंताणि दव्वजादीणि । ण विजाणदि जदि जुगवं किध सो सव्वाणि जाणादि ॥
(प्रवचनसार अ १ गा ४८, ४९)
छाया—यो न विजानाति युगपदर्थान् त्रैकालिकान् त्रिभुवनस्थान् ।
ज्ञातुं तस्य न शक्यं सपर्ययं द्रव्यमेकं वा ॥
द्रव्यमनन्तपर्यायमेकमनन्तानि द्रव्यजातीनि । न विजानाति यदि युगपत् कथं स सर्वाणि जानाति ॥

तथा—"एको भावः सर्वथा येन दृष्टः सर्वे भावाः सर्वथा तेन दृष्टाः ।
सर्वे भावाः सर्वथा येन दृष्टा एको भावः सर्वथा तेन दृष्टः ॥"

ननु तर्ह्यबाध्यसिद्धान्तमित्यपार्थकम् । यथोक्तगुणयुक्तस्याव्यभिचारिवचनत्वेन तदुक्तसिद्धान्तस्य बाधाऽयोगात् । न । अभिप्रायाऽपरिज्ञानात् । निर्दोषपुरुषप्रणीत एवाबाध्यः सिद्धान्तः । नापरेऽपौरुषेयाद्याः असम्भवादिदोषाऽऽघ्रातत्वात्[1], इति ज्ञापनार्थम् । आत्ममात्रतारकमूकान्तकृत्केवल्यादिरूपमुण्डकेवलिनो[2] यथोक्तसिद्धान्तप्रणयनाऽसमर्थस्य व्यवच्छेदार्थं वा विशेषणमेतत् ॥

"जो एकको जानता है, वह सबको जानता है, और जो सबको जानता है, वह एकको जानता है।"

तथा—"जिसने एक पदार्थको सब प्रकारसे देखा है, उसने सब पदार्थोंको सब प्रकारसे देख लिया है। तथा जिसने सब पदार्थोंको सब प्रकारसे जान लिया है, उसने एक पदार्थको सब प्रकारसे जान लिया है।"

(कहनेका भाव यह है कि जबतक हम एक पदार्थका पूर्ण रीतिसे ज्ञान प्राप्त नहीं कर लेते, उस समय तक हमें सम्पूर्ण पदार्थोंका ज्ञान नही हो सकता। अतएव 'एक' और 'अनेक' सापेक्ष है अर्थात् 'एक' का ज्ञान प्राप्त करना, 'अनेक' को जानना है। इसलिए अतीतदोषके विशेषणके समान अनन्तविज्ञान विशेषण भी उतना ही आवश्यक है। इसीलिए वैशेषिक मतका निराकरण करनेके लिए अतीतदोषके साथ अनन्त विज्ञान विशेषण दिया गया है।)

(ग) शंका—'अबाध्यसिद्धान्त' विशेषण देना व्यर्थ है। कारण कि जो पुरुष 'अनन्तविज्ञान' और 'अतीतदोष' है, उसके वचनोंमे कोई दोष नहीं होता, इसलिए उसका सिद्धान्त अबाध्य होगा ही। समाधान—अबाध्यसिद्धान्त विशेषणका अभिप्राय है, कि निर्दोष पुरुष द्वारा निर्मित सिद्धान्त ही अबाध्य है, असम्भव आदि दोष युक्त होनेसे अपौरुषेय आदि—पुरुषके बिना निर्मित वेद आदि सिद्धान्त—दोषरहित नही है। अथवा, सिद्धान्तोंके रचनेमें असमर्थ, स्वय अपना ही उद्धार करनेवाले मूक तथा अन्तकृत् मुण्डकेवलियोंके (देखिए परिशिष्ट क) निराकरण करनेके लिए अबाध्यसिद्धान्त विशेषण दिया गया है। अबाध्यसिद्धान्त विशेषणकी सार्थकता यहाँ दो प्रकारसे बतायी गयी है (अ) निर्दोष पुरुष द्वारा निर्मित सिद्धान्त ही बाधारहित हो सकता है, पुरुष बिना निर्मित (अपौरुषेय) वेद अबाधित नहीं हो सकता। क्योंकि तालु आदिसे उत्पन्न वर्णोंके समूहको वेद कहते है, तथा तालु आदि स्थान मनुष्यजन्य है, अतएव वेदोंका अपौरुषेय मानना असम्भव दोषसे दूषित है। (आ) मुण्डकेवलियोंका निराकरण उक्त विशेषणकी दूसरी सार्थकता है। बाह्य अतिशयोंसे रहित, ससारसे वैराग्यभावको प्राप्त होकर जो केवल अपनी ही आत्माके उद्धारका प्रयत्न करते है, वे मुण्डकेवली कहे जाते है। ये केवली अन्तःकृत और मूक दो प्रकारके होते है। दोनों ही केवली कर्मो के नाश करनेवाले और सम्पूर्ण पदार्थो के द्रष्टा होते है। अन्तर केवल इतना ही है कि अन्त कृत् केवली के ससारमे मुक्त होनेका समय बहुत नजदीक रहता है, या कहना चाहिए कि मुक्त होनेके कुछ समय पहले ही अन्तःकृत् केवलीको केवलज्ञानकी प्राप्ति होती है, तथा मूककेवली किसी शारीरिक दोषके कारण उपदेश देनेमे असमर्थ होते है, इसलिए वे मौन रहते है। उक्त दोनों केवली किसी सिद्धान्तकी रचना नही कर सकते है। यही कारण है, कि अतीतदोष और अनन्तविज्ञानके धारक होते हुए भी मुण्डकेवलियोंका निराकरण

१. ताल्वादिजन्मा ननु वर्णवर्गो वर्णात्मको वेद इति स्फुट च।
पुसश्च ताल्वादि तत कथ स्यादपौरुषेयोऽयमिति प्रतीति ॥

२ (१) द्रव्यभावमुण्डनप्रधानस्तथाविधबाह्यातिशयशून्य केवली ।
(२) सविग्नो भवनिर्वेदादात्मनि सरण तु य ।
आत्मार्थं सप्रवृत्तोऽसौ सदा स्यान्मुण्डकेवली ॥
(३) य पुन सम्यक्त्वावाप्तौ भवनैर्गुण्यदर्शनतस्तन्निर्वेदादात्मनि सरणमेव केवलमभिवाञ्छति तथैव चेष्टते स मुण्डकेवली भवति । इति।

अन्यस्त्वाह । अमर्त्यपूज्यमिति न वाच्यम् । यावता यथोद्दिष्टगुणगरिष्ठस्य त्रिभुवनविभोरमर्त्यपूज्यत्वं न कथञ्चन व्यभिचरतीति । सत्यम् । लौकिकानां हि अमर्त्याः पूज्यतया प्रसिद्धाः, तेषामपि भगवानेव पूज्य इति विशेषणेनानेन ज्ञापयन्नाचार्यः परमेश्वरस्य देवाधिदेवत्वमावेदयति ॥ एवं पूर्वार्धे चत्वारोऽतिशया उक्ताः ॥

अनन्तविज्ञानत्वं च सामान्यकेवलिनामप्यवश्यंभावीत्यतस्तद्व्यवच्छेदाय श्रीवर्धमानमिति विशेष्यपदमपि विशेषणरूपतया व्याख्यायते । श्रिया चतुस्त्रिंशदतिशयसमृद्ध्यनुभवात्मकभावार्हन्त्यरूपया वर्धमानं वर्धिष्णुम् । नन्वतिशयाना परिमिततयैव सिद्धान्ते प्रसिद्धत्वात्कथं वर्धमानतोपपत्तिः इति चेत्, न । यथा निशीथचूर्णौ[1] भगवता श्रीमदर्हतामष्टोत्तरसहस्रसङ्ख्यबाह्यलक्षणसङ्ख्यया उपलक्षणत्वेनान्तरङ्गलक्षणानां सत्त्वादीनामानन्त्यमुक्तम् । एवमतिशयानामधिकृतपरिगणनायोगेऽप्यपरिमितत्वमविरुद्धम् । ततो नातिशयश्रिया वर्धमानत्वं दोषाश्रय इति ॥

अतीतदोषता चोपशान्तमोहगुणस्थानवर्तिनामपि सम्भवतीत्यतः क्षीणमोहाख्याऽप्रतिपातिगुणस्थान[2]प्राप्तिप्रतिपत्त्यर्थं जिनमिति विशेषणम् । रागादिजेतृत्वाद् जिनः, समूलकाषङ्क-

करनेके लिए ग्रन्थकारने अबाध्यसिद्धान्त विशेषण दिया है । मुण्डकेवली सिद्धान्तकी रचना करनेमें ही असमर्थ हैं, फिर उस सिद्धान्तके अबाध्य होनेकी बात नहीं ।

(घ) शंका—'अमर्त्यपूज्य' विशेषणकी क्या आवश्यकता है ? क्योंकि उक्त गुणोंसे युक्त भगवान् देवों द्वारा पूजनीय होते ही हैं । समाधान—लौकिक पुरुष देवोंको ही पूज्य दृष्टिसे देखते हैं । ये देव भी भगवान्को ही पूज्य मानते हैं, यही सूचित करनेके लिए आचार्यमहोदयने भगवान्को देवाधिदेव कहा है ॥ इस प्रकार पूर्वार्धके श्लोकमें चार अतिशयोंका वर्णन किया गया है ॥

### श्रीवर्धमान आदि विशेषणोंकी सार्थकता

अनन्तविज्ञान सामान्यकेवलियोंमें भी पाया जाता है, अतएव सामान्यकेवलियोंके परिहारके लिए 'श्रीवर्धमान' विशेष्य होनेपर भी इसकी विशेषणरूपसे व्याख्या की गयी है । श्रीवर्धमान अर्थात् चौतीस अतिशयोंकी (देखिए परिशिष्ट [क]) समृद्धि भाव—अर्हन्तरूप लक्ष्मीसे बढ़े हुए । शंका—जैन-सिद्धान्तमें अतिशयोंकी संख्या सीमित (चौतीस) है, फिर 'अतिशय समृद्धिसे बढ़े हुए' कहना ठीक नहीं है ? समाधान—निशीथचूर्णि में श्री अरिहन्त भगवान्के एक हजार आठ बाह्य लक्षणोंको उपलक्षण मानकर सत्त्व आदि अन्तरंग लक्षणोंको अनन्त कहा गया है । इसी प्रकार उपलक्षणसे अतिशयोंको परिमित मानकर भी उन्हे अनन्त कहा जा सकता है, इसलिए कोई शास्त्रविरोध नहीं है । अतएव 'अतिशय लक्ष्मीसे बढ़े हुए' कहना दोषयुक्त नहीं है ।

'अतीतदोषत्व' उपशान्तमोह नामक ग्यारहवें गुणस्थानवालोंके भी सम्भव है, इसलिए अप्रतिपाति क्षीणमोह नामक बारहवें गुणस्थानकी प्राप्ति बतानेके लिए 'जिन' विशेषण दिया गया है । जिसने रागादि

१ निशीथचूर्णिग्रन्थे १७ उद्देशे, उपाध्याय कविअमरमुनिना मुनिकन्हैयालालेन च सम्पादित सन्मति ज्ञानपीठ, आगरा, १९५७-६० ।

२ गुणस्थानस्य चतुर्दशभेदा

१ मिच्छे २ सासण ३ मीसे ४ अविरय ५ देसे ६ पमत्त ७ अपमत्ते ।
८ नियट्टि ९ अनियट्टि १० सुहुमु ११ वसम १२ खीण १३ सजोगि १४ अजोगिगुणा ।
(द्वितीयकर्मग्रन्थे द्वितीय गाथा)

छाया—मिथ्यात्वसासादनमिश्रमविरतदेश प्रमत्ताप्रमत्तम् ।
निवृत्त्यनिवृत्तिसूक्ष्मोपशमक्षीणसयोग्ययोगिगुणा ॥

पितरागादिदोष इति । अबाध्यसिद्धान्तता च श्रुतकेवल्या[1]दिष्वपि दृश्यतेऽतस्तदपोहायाप्तमुख्य-मिति विशेषणम् । आप्तिर्हि रागद्वेषमोहानामैकान्तिक आत्यन्तिकश्च[2] क्षयः, सा येषामस्ति ते खल्वाप्ताः अभ्रादित्वाद्[3]मत्वर्थीयोऽप्रत्ययः । तेषु मध्ये मुखमिव सर्वाङ्गानां प्रधानत्वेन मुख्यम् । "शाखादेर्यः[4]" इति तुल्ये यः । अमर्त्यपूज्यता च तथाविधगुरूपदेशपरिचर्यापर्याप्त-विद्याचरणसम्पन्नानां सामान्यमुनीनामपि न दुर्घटा, अतस्तन्निराकरणाय स्वयम्भुवमिति विशेषणम् । स्वयम्—आत्मनैव, परोपदेशनिरपेक्षतयाऽवगततत्त्वो भवतीति स्वयम्भूः—स्वयं संबुद्धः, तम् । एवंविधं चरमजिनेन्द्रं स्तोतुं—स्तुतिविषयीकर्तुम् अहं यतिष्ये—यत्नं करिष्यामि ।। अत्र चाचार्यो भविष्यत्कालप्रयोगेण योगिनामप्यशक्यानुष्ठानं भगवद्गुणस्तवनं मन्यमानः श्रद्धामेव स्तुतिकरणेऽसाधारणं कारणं ज्ञापयन् यत्नकरणमेव मदधीनं न पुनर्यथाऽवस्थितभगवद्गुणस्तवन-सिद्धिरिति सूचितवान् । अहमिति च गतार्थत्वेऽपि परोपदेशान्यानुवृत्त्यादिनिरपेक्षतया निज-श्रद्धयैव स्तुतिप्रारम्भ इति ज्ञापनार्थम् ।।

अथवा । श्रीवर्धमानादिविशेषणचतुष्टयमनन्तविज्ञानादिपदचतुष्टयेन सह हेतुहेतुमद्भावेन व्याख्यायते । यत एव श्रीवर्धमानम्, अत एवानन्तविज्ञानम् । श्रिया—कृत्स्नकर्मक्षयाविर्भूतानन्त-

दोषोंको जीतकर उन्हे जडमूलसे नष्ट कर दिया है, उसे जिन कहते हैं। 'अबाध्यसिद्धात' श्रुतकेवली आदिमें भी पाया जाता है, उसका निराकरण करनेके लिए 'आप्तमुख्य' विशेषण दिया गया है। जिसके राग, द्वेष और मोहका सर्वथा क्षय हो गया है, उसे आप्त कहते हैं । [ यहाँ अभ्रादिगणमे मत्वर्थमें 'अ' प्रत्यय हुआ है, ( 'अभ्रादिभ्य' हेमशब्दानुशासन ७।२।४६ ) । जिस प्रकार सम्पूर्ण अगोंमे मुख प्रधान है, इसी तरह जिनेन्द्रभगवान् आप्तोंमे प्रधान है, इसलिए उन्हे आप्तमुख्य कहा गया है । यहाँ 'शाखादेर्य' ( हेमशब्दानु-शासन ७।१।११४ ) सूत्रसे तुल्य अर्थमे 'य' प्रत्यय हुआ है ] । सद्गुरुओंके उपदेश और सेवासे पर्याप्त ज्ञान और चारित्रको प्राप्त करनेवाले सामान्य मुनि भी देवों द्वारा पूजे जाते है, इसलिए उनका निराकरण करनेके लिए 'स्वयम्भू' विशेषण दिया गया है। जिसने दूसरेके उपदेशके विना स्वय ही तत्वोंको जान लिया है, वह स्वयम्भू कहलाता है—जो स्वय सम्बुद्ध हो । इन पूर्वोक्त विशेषणोसे युक्त अन्तिम जिनेन्द्र ( वर्धमान-स्वामी ) की स्तुति करनेका मै (हेमचन्द्र) प्रयत्न करूँगा । भगवान्के गुणोंका स्तवन योगियों द्वारा भी अशक्य है, और असाधारण श्रद्धाके वश ही उन गुणोंकी स्तुति की जाती है, यह सूचित करनेके लिए आचार्यने 'यतिष्ये' भविष्यकालका प्रयोग किया है । अर्थात् प्रयत्न करना ही मेरे अधीन है, यथावस्थित भगवान्के गुणोंके स्तवनकी सिद्धि नहीं, यही इससे सूचित होता है । यद्यपि 'यतिष्ये' कहनेसे 'अह' का स्वय बोध हो जाता है, फिर भी दूसरोंके उपदेशके विना, बिना किसीकी आज्ञाके, केवल अपनी ही भक्तिसे मै इस स्तवनको आरम्भ करता हूँ, यह बतानेके लिए 'अह' पद दिया गया है ।

अथवा—(१) श्रीवर्धमान, (२) जिन, (३) आप्तमुख्य, (४) स्वयम्भुव—ये चारों विशेषण क्रमश. (१) अनन्तविज्ञान, (२) अतीतदोष, (३) अबाध्यसिद्धान्त, (४) अमर्त्यपूज्य के साथ कारण और कार्यरूपसे प्रतिपादित किये जा सकते है। भगवान् सम्पूर्ण कर्मोके नाशसे उत्पन्न होनेवाली अनन्तचतुष्टय लक्ष्मीसे

१ श्रुतेन केवलिन श्रुतकेवलिन, चतुर्दशपूर्वधरत्वात् ।
अथ प्रभव प्रभु'। शय्यम्भवो यशोभद्र सम्भूतविजयस्तत ।। ३३ ।।
भद्रबाहुः स्थूलभद्रः श्रुतकेवलिनो हि षट् ।। ३४ ।।
इति अभिधानचिन्तामणौ प्रथमकाण्डे ।

२ नि शेषीकृतेऽपि पुनरुद्भवमाशङ्क्यात्यन्तिक, अभूय सम्भवदोषविनाश ।

३. 'अभ्रादिभ्यः' हैमसूत्रम् ७।२।४६ ।

४. हैमसूत्रम् ७।१।११४ ।

